कारण वह 'प्रथम स्पन्द' भी कहलाता है और शक्तितत्व उस स्पन्द या प्राण को रोकने वाला, नियन्त्रण करने वाला तथा व्यवस्थित रखने वाला माना जाता है।[१]

(३) **सदाशिव**—तीसरा तत्व सदाशिव कहलाता है, जिसका विकास शिव शक्ति से ही हुआ है। यह नाद रूप है, क्योकि अदृष्ट शिव की मूर्ति से जो स्फोट ध्वनि ससार में व्याप्त होकर फैल रही है उसे नाद कहते हैं और वह नाद ही सदाशिव है।[२] ससार के निमेष या प्रलय को भी सदाशिव-तत्व कहा गया है।[३] इस तत्व का अनुभव 'अहमिदम्' द्वारा होता है। इसमें 'अह' शिव का द्योतक है और 'इद' विश्व का परिचायक है। इस तत्व को इच्छा-प्रधान बतलाया गया है। इसकी तुलना हम उन अस्पष्ट रेखाओ से कर सकते हैं, जिन्हे एक कलाकार चित्र अकित करने से पूर्व चित्रफलक पर खीच लेता है।[४]

(४) **ईश्वर**—चौथा तत्व ईश्वर माना गया है। इसका विकास भी शिव-शक्ति से ही हुआ है। इसमे ज्ञान-शक्ति की प्रधानता रहती है। इस तत्व का अनुभव 'इद' द्वारा होता है, क्योंकि सदाशिव-तत्व मे 'इद' का अनुभव अत्यत अस्फुट दशा में होता है, जबकि ईश्वर-तत्व मे 'इद' अर्थात् विश्व का स्फुट रूप से ज्ञान होने लगता है।[५] इस तत्व को विकास की दृष्टि से विश्व के उन्मेष का द्योतक कह सकते हैं।[६] इस प्रकार ईश्वर-तत्व मे 'इदमह' अर्थात् 'यह मैं हूँ' का अनुभव स्पष्ट रूप से होने लगता है।[७] सदाशिव तथा ईश्वर-तत्व के अनुभव में क्रमश 'अहमिदम्' तथा 'इदमहम्' शब्दो का प्रयोग किया है। इनमें अन्तर यह है कि प्रथम में 'अह' की महत्ता है और 'इद' गौण रूप में आया है और दूसरे मे 'इद' या विश्व की प्रधानता है और 'अह' गौण हो गया है।[८]

(५) **सद्विद्या**—इस विद्यातत्व को पाँचवाँ तत्व माना गया है। मृगेन्द्रतत्र में इसकी व्याख्या करते हुए लिखा है, 'सम्पूर्ण पदार्थो की ज्ञान-प्राप्ति के उपरान्त जिस शक्ति द्वारा अणु जीव को परमेश्वर का ज्ञान प्राप्त होता है उसे विद्या कहते हैं।'[९] इसमें क्रियाशक्ति का प्राधान्य रहता है और जीवात्मा को इस भेद से परे

---

1—Kashmir Shaivaism, p 65 २—नेत्रतत्र, भाग २, पृ० २८७-२८८।
३—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग २, पृ० १९४—१९५।
४—तत्रालोक, भाग ६, पृ० ५०। ५—तत्रालोक, भाग ६, पृ० ५०।
६—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग २, पृ० १९४।
७—तत्रालोक, भाग ६, पृ० ५०।
8—Kashmir Shaivaism, p 71 ९—मृगेन्द्रतत्र ११९६८—१६९।

अभेदतत्व का भी स्फुरण होने लगता है। यहां उसे यह ज्ञान प्राप्त होता है कि 'अहमिदमस्मि' अर्थात् 'मैं यह (विश्व) हूँ।' इस तत्व के अन्तर्गत समधृततुलापुट न्याय से विश्व और अहं दोनों की सत्ता रहती है, पूर्ण अभेदत्व यहां नहीं होता[1] और जिस तरह सदाशिव-तत्व प्रलय का द्योतक है, ईश्वरतत्व केवल उदय का द्योतक है, वैसे ही सद्विद्यातत्व में प्रलय तथा उदय या निमेष तथा उन्मेष दोनों रहते हैं।[2]

उक्त पांचों तत्वों को तन्त्रालोक में क्रमशः शाम्भव, शक्तिज, मन्त्रमहेश, मन्त्रनायक तथा मन्त्र भी कहा गया है और ये विशुद्धतत्व बतलाये गये हैं।[3] इनका नाम 'शुद्धाध्वन्' अर्थात् शुद्धमार्ग भी दिया गया है और इनके अतिरिक्त शेष ३१ तत्वों को 'अशुद्धाध्वन्' अर्थात् अशुद्धमार्ग बतलाया है।[4] इसका कारण यह है कि उक्त पांचों [illegible] का सीधा सम्बन्ध शिव से है और शेष माया से लेकर पृथ्वी तक ३१ तत्वों का सम्बन्ध माया से माना गया है, जो अपने त्रिविध मलों द्वारा शेष तत्वों को आवृत किये रहती है।[5]

(६) माया—यह छठा तत्व भेद-सृष्टि का द्योतक है। इसे शिव की एक ऐसी शक्ति माना गया है, जो शिव से अभिन्न होकर भेदपूर्ण सृष्टि उत्पन्न करती है। इसकी व्याख्या इस प्रकार की गई है "मीनास्ति हिनस्ति इति माया शक्तिरुच्यते"[6] अथवा "स्वात्माभिन्नमपि भावमंडलं शिवो यया मिमीते भिदा व्यवस्थापयति इति च माया"[7] अर्थात् जो भेद उत्पन्न करती है, उसे माया कहते हैं। भेदावभास करने के कारण इसे 'परानिशा' भी कहा गया है। यह जड़ बतलाई गई है, क्योंकि स्वयं यह भेदरूप जड़ कार्य करती है। वैसे यह सूक्ष्म एवं व्यापक है और शिव-शक्ति से अभिन्न होकर विश्व का मूल कारण मानी गई है।[8] इससे ही आगामी तत्वों का विकास होता है और यही समस्त विश्व को उत्पन्न करती है।[9] यह माया अध, ऊर्ध्व सर्वत्र स्थित रहती है और तीनों पाशों का जन्म भी इसी माया से होता है।[10] इसे विमोहिनी शक्ति भी बतलाया गया है, जिससे पूर्ण प्रकाशित चित् शक्ति का प्रकाश आच्छादित हो जाता है और जीवात्मा उसे हृदयंगम नहीं कर पाता।[11]

---

१—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० ५०।

२—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग २, पृ० १९६–१९७।

३—तंत्रालोक, भाग ६, पृ० ५२। ४—तंत्रालोक, भाग ६, पृ० ५५।

५—वही, पृ० ५६–५७। ६—वही, पृ० ११६।

७—वही, पृ० ११६। ८—वही, पृ० ११६–११७।

९—वही, पृ० १२८।

१०—स्वच्छन्दतन्त्र, भाग २, पृ० ४७४–७५।

११—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग १, पृ० ३७।

दक्षिण के शैवसिद्धान्त की भाँति यहाँ पर माया के शुद्ध और अशुद्ध दो भे नही किये गये हैं।[1] प्रत्यभिज्ञादर्शन में इसका केवल एक शुद्ध रूप ही स्वीका किया गया है और उससे उत्पन्न पाँचो तत्व—कला, राग, विद्या, काल और निया भी यहाँ शुद्ध माने गये हैं।[2] इसके अतिरिक्त वेदान्त की भाँति यहाँ माया व अस्ति और नास्ति वाला रूप भी स्वीकार नहीं किया गया है। माया को ईश्वर व विश्वसृजनशक्ति कहकर यहाँ स्पष्ट ही उसका आस्तिक रूप माना गया है।

(७) **कला**—यह सातवाँ तत्व है। इसकी उत्पत्ति माया से होती है और य माया की प्रथम सृष्टि है। इसे 'किंचित्कर्तृत्वलक्षणा' कहा गया है अर्थात् जिस सम माया के कारण जीवात्मा अपने स्वरूप को नही जान पाता, उस समय उसके पू ज्ञान एव क्रिया तिरोहित हो जाते हैं और वह किंचित्कर्तृत्व धारण हो जाता है यह तत्व जीवात्मा को ऊर्ध्व स्थिति मे ले जाने वाला माना गया है।[3] यह तत जीवात्मा को इस स्थिति में पहुँचा देता है, जिससे वह यह अनुभव करने लगता है कि 'मैं किंचित् जानता हूँ', 'मैं किंचित् कर्म करता हूँ' इत्यादि।[4] मृगेन्द्रतन्त्र में कला व दीपक के तुल्य बतलाया हैं। जैसे घने अधकार में दीपक से कुछ प्रकाश मिलता वैसे ही माया द्वारा प्रसारित घने अधकार में कला द्वारा क्रिया एवं ज्ञान के लि किंचित् प्रकाश की प्राप्ति होती है।[5]

(८) **विद्या**—यह आठवाँ तत्व है। इसकी उत्पत्ति कला से होती है।[6] य तत्व पाशों से आबद्ध परतन्त्र जीवात्मा के अतर्गत ऐश्वर्य स्वभाव को प्रकाशित करत है।[7] यह बुद्धि रूपी दर्पण में नाना पदार्थों, दुःख, सुख मोहादि के प्रतिबिम्ब प्रस्तु करके जीवात्मा को सुखादि प्रत्ययो से परिचित करता है।[8] अत बुद्धि में जित भाव गोचरीभूत होते हैं, उन सभी को उत्पन्न करने वाली शक्ति को विद्या कहते ह क्योंकि इसी के कारण बुद्धि में भावो के प्रतिबिम्ब उपस्थित होते हैं और यही बुद्धि को उनका ज्ञान कराती है।[9]

---

1—The Idea of God in Saiva-Siddhanta, p 5

२—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १३४।

३—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १३५–१३७।

४—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग २, पृ० २०८–२०९।

५—मृगेन्द्रतन्त्र १।१०।४–५।     ६—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १६१।

७—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग २, पृ० २०२–२०३।

८—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १५०।

९—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १५६।

(९) राग—यह नवाँ तत्व । इसकी उत्पत्ति भी माया-जन्य कला से मानी गई है ।[1] इसका कार्य यह है कि यह तत्व प्रमाता, देहादि एव प्रमेयो में गुणो का आरोपण करता है ।[2] इस तत्व को 'अवराग्य' या वैराग्य का अभाव नही कह सकते ; क्योकि यह तो वराग्य के अतर्गत भी सूक्ष्म रूप से विद्यमान रहता है और धर्मादि मे जो वासना रहती है, उसके अतर्गत भी इस रागतत्व की विद्यमानता मानी जाती है ।[3] इसी कारण मृगेन्द्रतत्र में इसे सभी प्रकार के भोग्य पदार्थो एवं चित्शक्ति आदि के लिए अभिलाषा उत्पन्न करने वाला तत्व कहा है ।[4]

(१०) काल—यह दसवाँ तत्व है । यह जीवात्मा या प्रमाता को परिमित बनाने वाला है । इसे कार्यविच्छेदक तत्व भी कहते हैं अर्थात् इसी के कारण यह 'घट क्रिया है', यह 'पट क्रिया है' आदि का विभाजन होता है ।[5] यही क्रम का सूचक है क्योकि इसी के द्वारा 'मैं कृश हो गया था, मैं स्थूल हो गया हूँ, मैं स्थूलतर हो जाऊँगा' आदि क्रमो का विभाजन होता है ।[6] इसकी उत्पत्ति माया-जन्य कला से होती है[7] और निमेष, मुहूर्त्त, घडी दि प्रत्ययो का ज्ञान भी इसी तत्व द्वारा माना गया है ।[8]

(११) नियति—यह ग्यारहवाँ तत्व है । इसकी उत्पत्ति भी कला से ही होती है । तन्त्रालोक में "नियति र्योजना धत्ते विशिष्टे कार्यमडले" कहकर इसे विशिष्ट-विशिष्ट कार्य-कारणो की योजना करने वाली कहा है अर्थात् 'इस कारण से यह कार्य होगा' इसकी योजना करने का कार्य नियति-तत्व करता है ।[9] इसे शिव की नियमन करने वाली शक्ति भी बतलाया गया है ।[10] मालिनी-विजयोत्तर-तन्त्र मे 'नियति र्योजयत्येन स्वके कर्मणि पुद्गलम्' कहकर इसे प्रत्येक जीव को अपने-अपने कर्मों में सलग्न करने वाला कहा है ।[11] मृगेन्द्रतन्त्र मे भी इसे नियामक या कार्य-निष्पादक माना गया है ।[12]

१—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १६१ ।
२—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग २, पृ० २०९ ।
३—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १५७–१५८ ।
४—मृगेन्द्रतन्त्र ११।१०।११ ५—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १५९ ।
६—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग २, पृ० २०८ ।
७—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १६१ । ८—मृगेन्द्रतन्त्र ११।१०।१४
९—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १६०–१६१ ।
१०—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग २, पृ० २०९ ।
११—मालिनीविजयोत्तरतन्त्र, पृ० ४ । १२—मृगेन्द्रतन्त्र ११।१०।१७

यहाँ तक माया, कला, विद्या, राग, काल तथा नियति नामक जिन छै तत्वो का विवेचन किया गया है, उन्हे प्रत्यभिज्ञादर्शन में षट् कचुक नाम दिया गया है और लिखा है कि इनके द्वारा ही आवृत होकर आत्मा परिमित हो जाता है। इस परिमित आत्मा की ही 'अणु' सज्ञा दी गई है और उक्त ६ कचुको को आणव-मल कहा गया है।[1]

(१२) पुरुष—यह अणु सज्ञा वाली आत्मा ही बारहवां तत्व 'पुरुष' कहलाती है। इसी को जीव, प्रमाता, पुमान्, पुद्गल आदि नामो से भी पुकारा गया है।[2] इसे जब यह प्रत्यभिज्ञान हो जाता है कि 'मैं शिव हूँ' उस समय यह समस्त पाशो से मुक्त होकर स्वरूप-स्थिति को प्राप्त हो जाता है। परन्तु इस प्रत्यभिज्ञान की प्राप्ति में यहाँ "शक्तिपात" का बडा महत्व स्वीकार किया गया है। वैसे तो यह शक्तिपात वैष्णवो के अनुग्रह से बहुत कुछ मिलता-जुलता है, क्योंकि चिन्शक्ति का अनुग्रह होना ही 'शक्तिपात' है और अनुग्रह को आत्मा के अन्य नित्य पचकृत्यो में से एक कार्य बतलाया है, परन्तु 'शक्तिपात' में आत्मा या शिव उद्धारकर्त्ता या त्राणकर्त्ता की भाँति अपनी शक्ति द्वारा जीव को व्यामोहित कर देते हैं, जिससे जीव अपनी निजी शक्ति से मोक्ष प्राप्त नही करता, अपितु उसकी मोक्ष-प्राप्ति चिति पर ही निर्भर हो जाती है।[3] प्रत्यभिज्ञादर्शन का यह पुरुषतत्व सम्बन्धी विवेचन बहुत कुछ सांख्यदर्शन के समान है, क्योंकि जैसे सांख्य में आत्माओ को असख्य माना गया है, वैसे ही यहाँ पर भी पुरुष को असख्य बतलाया है। परन्तु दोनो में कुछ अन्तर भी है। जैसे सांख्य मे आत्माओ की स्वतन्त्र सत्ता मानी गई है, जबकि प्रत्यभिज्ञादर्शन में इन्हें एकमात्र चिति का ही प्रस्फुरण बतलाया गया है। दूसरे वहाँ पर तो पुरुष अप्रभावित रहता है और पूर्णतया चेतन है, किन्तु यहाँ पर पुरुष चेतन होकर भी सर्वथा अप्रभावित नही रहता। इसके अतिरिक्त सांख्य की अपेक्षा यहाँ छै कचुको तथा तीन मलो का वर्णन अपनी विशेषता रखता है। इस तरह यह पुरुषतत्व एकमात्र सीमित व्यक्तिगत आत्मा का द्योतक है।

(१३) प्रकृति—सांख्य दर्शन में जिस तरह सत्व, रज और तम की साम्यावस्था को प्रकृति कहा है, वैसे ही प्रत्यभिज्ञादर्शन में भी प्रकृति तत्व में सत्व, रज और तम के साम्यात्मक या अक्षुब्ध रूप की प्रधानता स्वीकार की गई है। परन्तु सांख्य दर्शन में प्रकृति को जिस तरह स्वतन्त्रता-पूर्वक अपने कर्म मे लीन होते हुए बतलाया है, वैसा प्रत्यभिज्ञादर्शन नही मानता। यहाँ पर तो प्रकृति को ईश्वर की

---

१—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १६४–१६५। २—वही, पृ० १६५।

३—प्रत्यभिज्ञाहृदयम् (आड्यार लाइब्रेरी) भूमिका, पृ० १६।

इच्छा के अनुसार ही पुरुष के प्रति लौकिक भाव रखते हुए बतलाया है तथा इस स्वतन्त्रेश या शिव की इच्छा से ही प्रकृति में क्षोभ का उत्पन्न होना स्वीकार किया है अर्थात् प्रकृति से जिन बुद्धि या महत्तत्वादि की उत्पत्ति होती है, उनमें भी यहाँ चिति की इच्छा का होना अनिवार्य माना गया है।[1]

(१४–३६) बुद्धि से पृथ्वी तक—इसके अतिरिक्त महत्तत्व या बुद्धितत्व से लेकर पृथ्वी तक जिन २३ तत्वों का वर्णन प्रत्यभिज्ञादर्शन में मिलता है, वह पूर्णतया सांख्यदर्शन के ही समान है अर्थात् सांख्य की भाँति यहाँ पर भी प्रकृति से बुद्धितत्व ; बुद्धि से अहंकार , अहंकार से मन, पांच ज्ञानेन्द्रियाँ, पांच कर्मेन्द्रियाँ तथा पाँच तन्मात्रायें और पांच तन्मात्राओं से पंचभूतों अर्थात् आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी की उत्पत्ति मानी गई है।

निष्कर्ष यह है कि प्रत्यभिज्ञादर्शन में चिति को सर्वोपरि माना गया है। शिव और शक्ति के सामरस्य के रूप में चिति का ही वर्णन मिलता है। इन दोनों को 'सूर्य एवं उसकी किरणें, अग्नि एवं उसकी अर्चियाँ तथा सागर और उसकी लहरों के तुल्य सदैव अभिन्न रूप में विद्यमान रहते हुए माना है। ये शिव ही अन्तिम एवं परमतत्व हैं, परमब्रह्म हैं और चित्, आनन्द, इच्छा, ज्ञान, क्रिया रूप हैं। यह जीवात्मा उनका ही परिमित रूप है, जो कंचुकों एवं मलों से आवृत रहने के कारण अपने वास्तविक रूप को नहीं जानता। जिस समय इसे अपने वास्तविक रूप का प्रत्यभिज्ञान हो जाता है, उस समय यह भी शिव रूप को प्राप्त होकर चैतन्य-गुण-युक्त अनन्त-शक्ति-सम्पन्न हो जाता है। यह सारा विश्व उसी चैतन्यात्मा या चिति का ही आभास या प्रतिबिम्ब है, उसी शिव का रूप है और जिस तरह शिव सत्य और चिरन्तन हैं, उसी प्रकार संसार भी सत्य और शाश्वत है। उस चिति या शिव की इच्छा से ही संसार का उन्मेष या निमेष, उदय या प्रलय अथवा उन्मीलन या निमीलन होता रहता है। इस संसार की उत्पत्ति और संहार दोनों चिति या शिव की इच्छा पर निर्भर हैं, क्योंकि वे नित्यप्रति सृष्टि, स्थिति, संहार, विलय और अनुग्रह नामक पांच कार्य करते रहते हैं। जिस तरह समुद्र में लहरें, फेन एवं बुदबुद उत्पन्न होते और विलीन होते रहते हैं, उसी भाँति यह विश्व भी उस अनन्त चेतनाशील चिति या शिव के अन्तर्गत ही उत्पन्न और विलीन होता रहता है। अतः यह विश्व उस विमर्शरूपिणी चिति की इच्छा का ही परिणाम है, जो उसकी इच्छा या क्षोभ से उत्पन्न होता और विलीन होता रहता है। इस प्रत्यभिज्ञादर्शन में जीव और ब्रह्म तथा ब्रह्म और जगत की अभेदता पर

१—तन्त्रालोक, भाग ६, पृ० १७७–१८१।

अधिक बल दिया गया है और अभिनवगुप्ताचार्य ने अपने तन्त्रालोक आदि ग्रन्थो में सर्वत्र भेद में अभेदता की स्थापना की है।

**शांकर वेदान्त तथा प्रत्यभिज्ञादर्शन का अंतर**—शाकर वेदान्त तथा प्रत्यभिज्ञादर्शन का प्रतिपाद्य विषय लगभग एक ही है। दोनो दर्शनो मे परमात्म-तत्त्व को श्रेष्ठ सिद्ध करते हुए जीवात्मा को परमात्म-भाव प्राप्त करने की युक्तियाँ बतलाई गई हैं और दोनो दर्शनो ने अद्वैत-सिद्धि को चरम लक्ष्य बनाया है। वेदान्त में 'अहब्रह्मास्मि' की स्थिति को जीव की अन्तिम स्थिति सिद्ध किया गया है, वैसे ही प्रत्यभिज्ञादर्शन में 'शिवोऽहम्' की स्थिति को जीव का अन्तिम लक्ष्य सिद्ध किया है और दोनो मे जीव, ब्रह्म और जगत की अद्वैतता को तर्कपूर्ण युक्तियो द्वारा सिद्ध किया है। परन्तु दोनो में कुछ सैद्धान्तिक भेद भी दिखाई देता है। जैसे, शाकर वेदान्त में आत्मा विश्वोत्तीर्ण, सच्चिदानद, एक, सत्य, निर्मल, निरहकार, अनादि, अनन्त, शान्त, सृष्टि-स्थिति-सहार का हेतु, भावाभावविहीन, स्वय-प्रकाश, नित्यमुक्त है, किन्तु उसमें कर्तृत्व नही है। परन्तु प्रत्यभिज्ञादर्शन में विमर्श ही आत्मा का स्वभाव है। ज्ञान और क्रिया उसके लिए समान हैं। उसकी क्रिया ही ज्ञान है, क्योकि वह ज्ञाता का धर्म है तथा उसके कर्तृस्वभाव होने के कारण उसका ज्ञान ही क्रिया है। इस ज्ञान और क्रिया की उन्मुखता का नाम इच्छा है। इसी कारण वह आत्मा इच्छामय है अथवा इच्छा-ज्ञान-क्रिया तीनो शक्तियो से युक्त स्वातन्त्र्यमय है। ऐश्वर्य, विमर्श, पूर्णाहन्ता प्रभृति इसी स्वातन्त्र्य के नामान्तर हैं। इसके साथ ही यहाँ आत्मा पचकृत्यकारी मानी गई है, जबकि शाकर वेदान्त में आत्मा इस प्रकार के स्वभाव वाली नही है।[1] दूसरे, शाकर वेदान्त में माया को ब्रह्म की शक्ति तो माना है, परन्तु सत् असत् से विलक्षण एव अनिवर्चनीय कह कर यह बतलाने की चेष्टा नही की है कि उसका विकास कैसे हुआ तथा उसका स्थान कहाँ है? जबकि प्रत्यभिज्ञादर्शन में माया को शिव की एक शक्ति माना है, जिससे ससार का विकास होता है। इसकी प्रवृत्ति आकस्मिक नही है, वह आत्मा का स्वातन्त्र्यमूलक एव स्वेच्छा परिगृहीत रूप है और इससे कभी अद्वैत भग नही होता।[2] तीसरे, शाकर वेदान्त में 'ब्रह्मसत्य जगन्मिथ्या' अर्थात् ब्रह्म सत्य है और ससार मिथ्या है, जबकि प्रत्यभिज्ञादर्शन में ब्रह्म के साथ-साथ ससार को भी सत्य बतलाया गया है, क्योकि वह शिव का ही रूप है।[3] इन आधारो पर यही ज्ञात होता है कि इस प्रत्यभिज्ञादर्शन का विकास शाकर वेदान्तदर्शन के कुछ विचारो का तत्वत निरूपण करने के लिए एव उनके

---

१—कल्याण—शिवाङ्क, पृ० ८३। २—वही, पृ० ८३।
३—तन्त्रालोक, भाग १, पृ० ४६।

अभाव की पूर्ति के लिए ही हुआ है। दूसरे, यह वेदान्तदर्शन व्यावहारिक जीवन से कुछ दूर हो गया था। अत: इस प्रत्यभिज्ञादर्शन ने उसे व्यावहारिक रूप देने का प्रयत्न किया है।

## प्रत्यभिज्ञादर्शन और कामायनी

कामायनी में प्रसादजी के दार्शनिक विचारो पर सबसे अधिक प्रभाव प्रत्यभिज्ञादर्शन का पड़ा है। क्योंकि प्रत्यभिज्ञादर्शन में आत्मा का जो रूप निश्चित किया गया है, उसी आधार पर प्रसादजी ने कामायनी में भी उसे महाचिति कहकर सदैव लीलामय आनन्द करने वाली,[१] अपनी इच्छा से ही जगत का निर्माण करने वाली,[२] इच्छा-ज्ञान-क्रिया-रूपिणी आदि कहा है।[3] इसी तरह प्रत्यभिज्ञादर्शन में जीव का जो रूप निश्चित किया गया है, उसी आधार पर कामायनी में भी प्रसादजी ने मनु का वर्णन करते हुए पहले उन्हें तीनो प्रकार के मलों एव छै कचुको से आवृत दिखलाया है, जिसके परिणामस्वरूप वे अपने स्वरूप को भूलकर इधर-उधर मारे-मारे फिरते हैं। क्योंकि 'निर्वेद' सर्ग तक उनकी आणव स्थिति रहती है, जिसमें भेद-बुद्धि का प्राधान्य दिखाई देता है। 'निर्वेद' से लेकर 'रहस्य' सर्ग तक वे शाक्त स्थिति में रहते हैं, जिसके कारण उनमें भेद और अभेद दोनो का प्राधान्य प्रतीत होता है, परन्तु जब श्रद्धा अपनी मुस्कान से इच्छा, ज्ञान और क्रिया के त्रिकोण को मिलाकर एक कर देती है, उसी क्षण से उनमें शाभव स्थिति उत्पन्न हो जाती है, जिसके उन्मेष से वे शिवरूप होकर अखड आनन्दमय हो जाते हैं। 'आनन्द' सर्ग में उनके इसी शाभव रूप के दर्शन होते हैं। इस के अतिरिक्त प्रत्यभिज्ञादर्शन के सृष्टि सम्बन्धी विचारो के आधार पर ही प्रसादजी ने यहाँ भी विश्व को उस चिति की 'इच्छा का परिणाम' कहा है, इसकी उत्पत्ति उसी 'मूलशक्ति' से सिद्ध की है, जिसको 'कामकला' न कहकर 'काम' को प्रेम का पर्यायवाची मानने के कारण 'प्रेमकला' कहा है।[४] साथ ही शिव की इस इच्छा-शक्ति या कामकला को इच्छा, ज्ञान, क्रिया के

---

१—कर रही लीलामय आनन्द महाचिति सजग हुई सी व्यक्त।
—श्रद्धा सर्ग, पृ० ५३।

२—सर्ग, इच्छा का है परिणाम। श्रद्धासर्ग पृ० ५३।

३—इस त्रिकोण के मध्यबिन्दु तुम शक्ति विपुल क्षमता वाले ये।
एक-एक को स्थिर हो देखो इच्छा, ज्ञान, क्रिया वाले ये॥
—रहस्य सर्ग, पृ० २६२।

४—यह लीला जिसकी विकस चली वह मूल शक्ति थी प्रेम कला।
—काम सर्ग, पृ० ७६।

त्रिकोण के मध्य में बैठकर मुस्कराने वाली माया बतलाया है, जो समस्त भाव-चक्र का संचालन करती है और सारे विश्व का निर्माण करती है।[1] इतना ही नहीं इस इच्छा से उत्पन्न विश्व को 'माया-राज्य' कहकर स्पष्ट ही प्रत्यभिज्ञादर्शन की उस मायाशक्ति की ओर भी संकेत किया है, जिससे सम्पूर्ण विश्व का उदय होता है और सम्पूर्ण जगत को चिति का विराट् वपु, सत्य एवं सतत चिर सुन्दर कहकर प्रत्यभिज्ञा-दर्शन की जगत सम्बन्धी मान्यताओं की ओर भी संकेत किया है। परन्तु वे भारत की अन्य दार्शनिक विचारधाराओं से भी प्रभावित हुए हैं। इतना अवश्य है कि अन्य दर्शनों की बातें उन्होंने केवल गौण रूप में ही स्वीकार की हैं, जबकि प्रत्यभिज्ञादर्शन के अधिकांश विचारों को उन्होंने प्रमुख रूप से अपनाया है। किन्तु इसका यह अर्थ नहीं है कि कामायनी में प्रत्यभिज्ञादर्शन को पूर्णरूपेण अपनाया गया है। प्रसादजी ने इस दर्शन के भी प्रमुख-प्रमुख विचारों को ही एक सारग्राही संत की भाँति लेकर कामायनी में उन्हें स्थान दिया है। उनके वे दार्शनिक विचार इस प्रकार हैं —

नियतिवाद—प्रसादजी की इस नियतिवाद सम्बन्धी विचारधारा का विकास मुख्य रूप से शैवागमों के आधार पर हुआ है। माहेश्वराचार्य अभिनवगुप्त ने नियति को विशेष-विशेष कार्यों की योजना करने वाली अर्थात् भिन्न-भिन्न कार्यों के लिए भिन्न-भिन्न कारणों की योजना करने वाली शक्ति बतलाया है।[2] इसे प्रत्यभिज्ञादर्शन में ग्यारहवाँ तत्त्व माना गया है और मालिनीविजयोत्तरतन्त्र,[3] मृगेन्द्रतन्त्र,[4] स्वच्छन्द-तन्त्र[5] आदि में भी इसे विश्व के समस्त कार्य-कलापों की योजना करने वाली शक्ति बतलाया है। परन्तु स्वच्छंदतन्त्र में नियति तत्त्व के अन्तर्गत शिव के दस रूपों की स्थिति बतलाई है, जो विश्व के कर्मों की योजना करते हैं। उनके नाम क्रमशः इस प्रकार हैं—वामदेव, शर्व, भव, उद्भव, वज्रदेह, प्रभु, धाता, क्रम, विक्रम और

---

१—घूम रही है यहाँ चतुर्दिक चल चित्रों की संसृति छाया,
जिस आलोक विन्दु को घेरे वह बैठी मुसक्याती माया।
भाव-चक्र यह चला रही है इच्छा की रथ-नाभि घूमती,
नव-रस भरी अराएँ अविरल चक्रवाल को चकित चूमतीं।
यहाँ मनोमय विश्व कर रहा रागारुण चेतन उपासना,
मायाराज्य ! यही परिपाटी पाश बिछाकर जीव फाँसना।
—रहस्य सर्ग, पृ० २६४।

२—नियतिर्योजनां धत्ते विशिष्टे कार्यमण्डले। तन्त्रालोक भाग ६, पृ० १६०।

३—मालिनीविजयोत्तरतन्त्र, पृ० ४। ४—मृगेन्द्रतन्त्र, पृ० २१४।

५—स्वच्छंदतन्त्र, भाग ५ (ब), पृ० ४६०।

सुप्रभेद ।[१] इससे यही सिद्ध होता है कि नियति-शक्ति के द्वारा विश्व के भिन्न-भिन्न कार्यों की योजना के लिए शिव भिन्न-भिन्न रूप धारण किया करते हैं। इसके साथ ही योगवाशिष्ठ में भी 'यथा स्थितं ब्रह्मतत्व सत्ता नियतिरुच्यते' कहकर नियति को ब्रह्म तत्त्व की ऐसी सत्ता बतलाया है जो सर्वत्र समान रूप से स्थित रहती है। इतना ही नहीं 'योगवाशिष्ठ' मे इसे महाचिति, महाशक्ति, महादृष्टि, महाक्रिया, महोद्भव, महास्पंद आदि भी कहा है और लिखा है कि 'तृण से लेकर महारुद्र पर्यन्त जितना भी विश्व है उसमें सर्वत्र नियति के ही नियमों का पालन दिखाई देता है।'[२] यहाँ महारुद्र का उल्लेख होने के कारण 'योगवाशिष्ठ' पर भी शैवागमों का प्रभाव प्रतीत होता है। इस प्रकार शैवागमों में नियति को जिस तरह सम्पूर्ण विश्व का नियमन करने वाली एक अत्यन्त व्यापक एव महान् शक्ति बतलाया है, उसी तरह प्रसादजी ने भी नियति को स्वीकार किया है और कामायनी में लिखा है कि इस नियति का शासन सर्वत्र व्याप्त है। यह मानव के जीवन-यापन की योजना बनाती हुई उसके कर्मचक्र का प्रवर्त्तन करती है,[३] जिससे वह विवश होकर नियति के इस एकान्त शासन में धीरे-धीरे चलने लगता है।[४] इसके समस्त कार्य पूर्णतया बंधन-मुक्त या स्वतन्त्र होते हैं।[५] अत: यह विश्व-नियंता की एक ऐसी नियामिका शक्ति है, जो एक ओर तो सम्पूर्ण विश्व के जीवन-क्रम की योजना करती है और दूसरी ओर विश्व में उत्पन्न दम्भ, अहकारादि का भी नियमन करती है। इस कार्य के लिए वह एक नटी की भाँति भीषण अभिनय करती है[६] और रुद्र या अन्य प्राकृतिक शक्तियों के रूप में प्रकट होकर तीव्र गति से ताडव नृत्य करती हुई अपने विकर्षणमय कार्यों द्वारा सम्पूर्ण जगतीतल को त्रस्त एव व्याकुल बना देती है।[७]

इसके अतिरिक्त शैवागमों में नियति-तत्त्व को केवल सीमित आत्मा का ही

१—स्वच्छंदतन्त्र, भाग ५, पृ० ४६०–४६१।

२—योगवाशिष्ठ २।१०।१, ३।६२।६–११, ६।३७।२१।

३—नियति चलाती कर्म-चक्र यह। रहस्य सर्ग, पृ० २६७।

४—उस एकान्त नियति शासन में चले विवश धीरे-धीरे।

—आशा सर्ग, पृ० ३४।

५—देखते थे अग्निशाला से कुतूहल युक्त,
मनु चमत्कृत निज नियति का खेल बंधन मुक्त। वासना सर्ग, पृ० ८३।

६—इस नियति-नटी के अति भीषण अभिनय की छाया नाच रही।

—इड़ा सर्ग, पृ० १५८।

७—नियति विकर्षणमयी, त्रास से सब व्याकुल थे। संघर्ष सर्ग, पृ० २००।

नियन्त्रण करने वाला बतलाया है और जैसे ही जीवात्मा अपनी सीमित अवस्था से उन्नत होकर शिवतत्व की ओर बढने लगता है, फिर वह नियति के नियन्त्रण से परे हो जाता है। प्रसादजी ने भी 'रहस्य' सर्ग मे श्रद्धा की सहायता से हिमगिरि की उन्नत चोटी कैलाश पर पहुँचा कर नियति-तत्व के नियन्त्रण से जीवात्मा के परे हो जाने का उल्लेख किया है और बतलाया है कि शिवतत्व के निकट पहुँच जाने पर जीवात्मा नियति के बंधनमय शासन से दूर हो जाता है और उसे फिर नियति के ये खेल नही देखने पडते।[1]

साराश यह है कि प्रसादजी के नियतिवाद में नियति परमात्मा की एक ऐसी नियामिका शक्ति है, जो समस्त विश्व का शासन अथवा नियन्त्रण करती है, जिसके हाथ मे विश्व का समस्त उत्थान-पतन रहता है और जिसकी स्वतन्त्र सत्ता के सामने कोई भी दम्भी या अहकारी व्यक्ति अपनी इच्छा से कुछ नही कर सकता। यह नियति आत्मा को परिमित बनाकर उसे स्वभावानुकूल भिन्न-भिन्न कार्यों में नियोजित करती रहती है तथा उसके सभी कार्यों की बागडोर अपने हाथ में रखती है। इस नियति का शासन-क्षेत्र परिमित विश्व ही है, जैसे ही जीवात्मा इस परिमित विश्व से ऊपर उठकर अपरिमित शिव तत्त्व की ओर बढने लगता है, तब उसके ऊपर से नियति का नियन्त्रण हट जाता है और वह सद्विद्या के क्षेत्र में पहुँच जाता है, जो जीवात्मा को शिवत्व की प्राप्ति में सहायक होती है। इस प्रकार नियति दम्भ एव अहकार का नियन्त्रण करके विश्व की व्यवस्था ठीक रखती है और जीवात्मा को उसके दम्भ एव अहकार के भीषण परिणाम दिखाकर शिव या परम तत्त्व की ओर बढने की प्रेरणा प्रदान करती है।

स्वातन्त्र्यवाद—प्रत्यभिज्ञादर्शन मे चित् को परमस्वतन्त्र एव विश्व-सिद्धि का हेतु बतलाया गया है अर्थात् वह चित् शक्ति स्वेच्छा से ही विश्व का निर्माण, स्थिति सहार, तिरोधान, अनुग्रह आदि कार्य करती है।[2] स्वच्छन्दतन्त्र में लिखा है कि यह चिति परिपूर्ण होने के कारण किसी भी फल की अभिलाषा न करके अपनी स्वतन्त्र लीला द्वारा स्थावर-जगम समस्त जगत का निर्माण करती है।[3] ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा-विमर्शिनी में चिति को इच्छा, ज्ञान, क्रिया आदि से परिपूर्ण एव स्वतन्त्र

---

१—निराधार हैं, किंतु ठहरना हम दोनों को आज यहीं है,
नियति खेल देखूँ न, सुनो अब इसका अन्य उपाय नहीं है।
—रहस्य सर्ग, पृ० २६०।

२—चिति. स्वतन्त्रा विश्व-सिद्धि-हेतु। प्रत्यभिज्ञाहृदयम् १।१

३—स्वच्छन्दतन्त्र, भाग ६, पृ० ४।

बतलाया है तथा उसके सृष्टि सम्बन्धी कार्य को 'विमर्श' कहा है।[1] इस तरह चिति की स्वतन्त्र इच्छा से विश्व के विकास आदि कार्यों के होने के कारण इस विचारधारा को 'स्वातन्त्र्यवाद' कहा जाता है।[2]

शैवदर्शन की इसी विचारधारा को प्रसादजी ने भी अपनी कामायनी में स्थान दिया है और चिति के स्वतन्त्रतापूर्वक किये जाने वाले कार्य-कलापों का वर्णन करते हुए लिखा है कि यह चिति सजग एवं व्यक्त होकर नित्य लीलामय आनन्द करती रहती है। उसकी स्वतन्त्र इच्छा से ही इस विश्व का अभिराम उन्मीलन होता है और उसकी स्वतन्त्र इच्छा से इसी में सब अनुरक्त होते हैं।[3] साथ ही देश और काल की सभी सीमायें उस चिति या महाचेतना में जाकर लीन हो जाती हैं और वह अनन्त चेतना उन्मत्तता के साथ स्वतन्त्रतापूर्वक सदैव नृत्य करती रहती है।[4]

अभेदवाद एवं आभासवाद—प्रत्यभिज्ञादर्शन में शिव से लेकर पृथ्वी तक छत्तीस तत्त्वों को एक, चिति रूप परमानन्दमय प्रकाशैक-घन शिव से अभेद रूप में स्फुरित होते हुए बतलाया है। विश्व में जो नानारूपात्मक परिमित पदार्थ दृष्टिगोचर होते हैं, वे सभी प्रकाश रूप शिव ही हैं। उनसे रहित किसी पदार्थ की सत्ता नहीं है। एकमात्र शिव ही नाना प्रकार की विचित्रताओं के साथ स्फुरित हो रहे हैं।[5] वह चिति रूप एक आत्मा ही देशकालादि भेद से भिन्न-भिन्न रूपों में दिखाई देती है। जैसे, प्रकाशरूपता एवं संकोचशीलता के कारण वह कहीं दो रूपों में दिखाई देती है, तो आणव, मायीय और कार्म मल से आवृत होने के कारण तीन रूपों में दिखाई देती है। ऐसे ही शून्य, प्राण, पुर्यष्टक और शरीर के स्वभाव से चार रूपों में दिखाई देती है तथा वही शिव के स्वभाव के कारण ३५ तत्त्वों के रूप में दृष्टिगोचर होती

---

१—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग १, पृ० २३३।

2—History of Philosophy—Eastern and Western, Vol. I, p 383.

३—कर रही लीलामय आनन्द महाचिति सजग हुई सी व्यक्त,
विश्व का उन्मीलन अभिराम इसी में सब होते अनुरक्त।
—श्रद्धा सर्ग, पृ० ५३।

४—देश-कल्पना काल-परिधि में होती लय है,
काल खोजता महाचेतना में निज क्षय है। संघर्ष सर्ग, पृ० १९३।

५—श्रीमत्परमशिवस्य पुनः विश्वोत्तीर्ण-विश्वात्मक-परमानन्दमय-प्रकाशैक-घनस्य एवं विधमेव शिवादि-धरण्यन्तम् अखिलम् अभेदेनैव स्फुरति। न तु वस्तुतः अन्यत् किंचित् ग्राह्यं ग्राहकं वा; अपितु श्रीपरमशिवभट्टारक एव इत्थं नानावैचित्र्यसहस्रैः स्फुरति। प्रत्यभिज्ञाहृदयम्, पृ० ८।

है। परन्तु वास्तव मे वह एक ही है और अभेद रूप से सर्वत्र विद्यमान हैं।[१] इस अभेदवाद का अनुभव 'अहमिति' द्वारा किया जा सकता है, क्योंकि समस्त बाह्य एव अन्तर दृश्य जगत 'अह' या शिव के वपु के अतिरिक्त और कुछ नही है। जिस तरह एक पूर्णविकसित मयूर के सभी अग एव नीलादि रगो का विकास उसके अडे से ही होता है और मयूर के अडे मे ही मयूर के अग एव रगो की स्थिति अभेद रूप से रहती है, वैसे ही यह विश्व उस चिति के अतर्गत अभेद रूप से विद्यमान रहता है।[२] अथवा जिस तरह बीज मे ही अकुर तथा वह्नि मे ही धूम की सत्ता रहती है, वैसे ही स्वतत्र चिति रूप शिव मे अभेद रूप से विश्व की सत्ता मानी गई है।[3] इसी कारण इसे अभेदवाद कहते हैं।

शैवदर्शन का यह अभेदवाद आभासवाद भी कहलाता है। इसका कारण यह है कि समस्त विश्व दर्पण में प्रतिबिम्बित नगर, वृक्षादि के समान है। अभिनवगुप्ताचार्य का मत है कि जिस तरह निर्मल दर्पण में भूमि, जलादि पदार्थ प्रतिबिम्बित होते हैं, वैसे ही पूर्ण सवित् रूप चिति में यह सम्पूर्ण विश्व अभिन्न रूप से अवभासित होता है।[४] नेत्रतत्र में भी लिखा है कि यह सारा विश्व शिवाश्रय है, शिव-शक्ति की प्रेरणा से ही कार्यशील होता है और शिव द्वारा ही निर्मित है। अत यह शिवरूप कहलाता है।[५] इसके अतिरिक्त ईश्वर-प्रत्यभिज्ञा-विमर्शिनी में भी लिखा है कि 'वह चिति ही अपने दर्पण में समस्त पदार्थो को प्रतिबिम्बवत् आभासित करती है,[६] इसी कारण यह 'आभासवाद' कहलाता है।

प्रत्यभिज्ञादर्शन के इस अभेदवाद एव आभासवाद की सबसे बडी विशेषता यह

---

१—स चैको द्विरूपास्त्रिमयश्चतुरात्मा सप्तपञ्चकस्वभावः।

—प्रत्यभिज्ञाहृदयम् १।७

२—एव देहे बाह्ये च सर्वत्र अस्य मयूराण्डरसवद् अविभक्तैव प्रतिपत्तिर्भवति।

—शिवसूत्रविमर्शिनी, पृ० ३२।

—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग २, पृ० १७२।

—निर्मले मुकुरे यद्वद् भान्ति भूमिजलादय।
अमिश्रास्तद्वदेकस्मिश्चिन्नाथे विश्ववृत्तय॥
सद्दश भाति नयनदर्पणाम्बरवारिषु।
सथाहि निर्मले रूपे रूपमेवावभासते॥ तन्त्रालोक ३।३।४–५

—नेत्रतत्र, भाग २, पृ० ३६–३७।

—'चेतनो हि स्वात्मदर्पणे भावान् प्रतिबिम्बवद् आभासयति' इति सिद्धान्तः।

—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग २, पृ० १५३।

है कि यहाँ सम्पूर्ण जड-चेतन पदार्थों को उसी एक चिति का स्वरूप माना गया है। यह जगत भी उसी का रूप है। अतः चिति की भाँति यह जगत भी सत्य है। प्रत्यभिज्ञादर्शन की इस विचारधारा को प्रसादजी ने भी पूर्णतया अपनाया है। सर्वप्रथम वे जनमेजय के नागयज्ञ मे यह कहते हुए दिखाई पडते है कि 'यह पूर्ण सत्य है कि जड़ के रूप में चेतन प्रकाशित होता है। अखिल विश्व एक सम्पूर्ण सत्य है। असत्य का भ्रम दूर करना होगा, मानवता की घोषणा करनी होगी, सबको अपनी समता मे ले आना होगा।'[१]

कहने की आवश्यकता नही कि प्रसादजी के ये ही अभेदवादी विचार कामायनी मे आकर पूर्णतया विकसित हुए है और उन्होंने असत्य के भ्रम को दूर करने तथा मानवता की समता के बारे मे जो प्रतिज्ञा की थी, कामायनी मे आकर उसका पूरा-पूरा पालन किया है। यहाँ वे आरम्भ से ही इस अभेदवाद का पालन करते हुए जड और चेतन में कोई भेद नही मानते और 'एक तत्व की ही प्रधानता कहो उसे जड या चेतन'[२] कहते हुए सर्वत्र एक चेतनता का ही प्राधान्य मानते है।

इसके अतिरिक्त जिस तरह उपनिषदों में कहा गया है कि पहले वह आत्मा एक ही थी। उसके सिवाय और कोई भी चेष्टा करने वाला न था। तब उसने समस्त लोकों के रचने की इच्छा की और उनकी इच्छा के परिणाम-स्वरूप ही समस्त लोक बने।[३] इसी तरह प्रत्यभिज्ञादर्शन भी सम्पूर्ण सृष्टि को उस विराट् सत्ता या महाचिति की इच्छा का परिणाम बतलाता है।[४] साथ ही जब चिति ही विश्व के रूप में प्रकट होती है तब इस विश्व का तिरस्कार करना मानो उस विराट् सत्ता का ही तिरस्कार करना है अथवा इस संसार की उपेक्षा करना मानो उस चिति की ही उपेक्षा करना है। इसी कारण प्रसादजी ने भी कामायनी में लिखा है कि "इच्छा रूप काम या महाचिति से मंडित होने के कारण यह संसार श्रेयस्कर है। यह उसी चिति की इच्छा का परिणाम है। अत इसका तिरस्कार करके और इस चिति को भूलकर तुम भवधाम को असफल बना रहे हो।"[५]

१—जनमेजय का नागयज्ञ, पृ० १२-१३। २—कामायनी, पृ० ३।

३—ऐतरेयोपनिषद् १।१।१-२

४—स्वेच्छया स्वभित्तौ विश्वमुन्मीलयति। प्रत्यभिज्ञाहृदयम् १।२

५—काम मंगल से मंडित श्रेय सर्ग, इच्छा का है परिणाम,
निरस्कृत कर उसको तुम भूल बनाते हो असफल भवधाम।

—श्रद्धा सर्ग पृ० ५२।

प्रसादजी का तो स्पष्ट मत है कि जब तक मानव इस ईश्वर एव विश्व सम्बन्धी पूर्ण अद्वैतता को नही समझता अथवा अभेदवाद की विचारधारा को नही अपनाता, तब तक उसे सुख और शान्ति नही मिल सकती, क्योकि द्वयता के कारण ही तो आज मनुष्य ससार से भागने का प्रयत्न कर रहा है, नाना प्रकार की समस्याओ मे फँस रहा है, वर्णों एव वर्गो की सृष्टि कर रहा है, जिसमे एकता नष्ट होती जा रही है और परस्पर भेद-भाव बढ रहे हैं। इतना ही नहीं इस सकुचित दृष्टि के कारण ही कोई किसी को नही पहँचानता तथा सब कुछ पास होते हुए भी सभी लोग असतुष्ट बने हुए है।[1]

इसी कारण मानव-कल्याण की भावना को सम्मुख रखकर प्रसादजी ने कामायनी के अन्त में अभेदवाद एव आभासवाद का समर्थन करते हुए लिखा है कि "जिस तरह ज्योत्स्ना के समुद्र में बुद्वुद् सा रूप बनाकर अपनी-अपनी आभा से चमकते हुए असख्य नक्षत्र दिखाई देते हैं, उसी तरह इस अभेद-सागर में जीवो की सृष्टि का क्रम चलता है और सब घुल-मिल कर चेतनता का एक रसमय चरम भाव विद्यमान रहता है। इसके साथ ही उन्होने अपने सुख-दुःख से पुलकित इस चराचर जगत को उस विराट् चिति का ही स्वरूप बतलाया है, इसे 'सत्य सतत चिर सुन्दर' कहा है और लिखा है कि यहाँ सबकी सेवा करना किसी अन्य की सेवा करना नही है वह भी अपनी ही सुख-ससृति है, क्योकि यहाँ का अणु-अणु और कण-कण सब अपना ही है तथा यहाँ कही भी द्वयता को स्थान नही है, वह द्वयता तो भुला देने की वस्तु है। यदि मनुष्य इसी तरह भेद-भाव को भूलकर सम्पूर्ण दुख-सुख को दृश्य बनाता हुआ अपनी इस अभेदता वाली वास्तविक स्थिति को समझ जाय, तो यह सारा ससार एक नीड बन जायेगा,[2] कही भी भेद-भाव न रहेगा और पूर्ण अभेदता की दृष्टि प्राप्त हो जायेगी, जिससे उसे सर्वत्र जड और चेतन समरस प्रतीत होने लगेंगे, एक चेतनता ही विलास करती हुई दृष्टिगोचर होगी और अखड आनन्द की प्राप्ति हो सकेगी।'[3]

---

१—यह अभिनव मानव प्रजा-सृष्टि
द्वयता में लगी निरन्तर ही वर्णों की करती रहे वृष्टि
अनजान समस्यायें गढ़ती रचती हो अपनी ही विनष्टि
कोलाहल कलह अनन्त चले, एकता नष्ट हो बढ़े भेद,
अभिलषित वस्तु तो दूर रहे, हाँ मिले अनिच्छित दुखद खेद।
—इडा सर्ग, पृ० १६४।

२—कामायनी, पृ० २८८—२८९। ३—वही, पृ० २९४।

समरसता—प्रत्यभिज्ञादर्शन मे समरसता का सिद्धान्त भी एक विशिष्ट स्थान रखता है। स्वच्छन्दतन्त्र मे लिखा है कि 'जैसे एक नदी समुद्र मे मिलकर समरसता को प्राप्त होती है और समुद्र तथा उस नदी में किसी प्रकार की भी पृथक्ता या भिन्नता नही रहती, उसी प्रकार जब आत्मा परमात्म-भाव को प्राप्त होकर पूर्णत एक शिवरूप हो जाती है, उसे सामरस्य कहते हैं।'[1] स्वच्छन्दतन्त्र के टीकाकार श्री क्षेमराज ने लिखा है कि "समो रसो यस्मिन् स समरसो लोलीभाव"[2] अर्थात् जिसमे समान रस हो, ऐसे लोलीभाव या ललक की भावना को सामरस्य कहते हैं। श्री उत्पलदेव ने समरसता की व्याख्या इस प्रकार की है कि 'भावानामेकैकस्य निर्वाणेऽपि परमेश्वरस्पर्शरसो खडित एवेति सामरस्यम्'[3] अर्थात् निर्वाण हो जाने पर प्रत्येक पदार्थ का परमेश्वर के स्पर्श-रस से अखडित या अभिन्न हो जाना सामरस्य कहलाता है। नेत्रतन्त्र मे समरसता का उल्लेख इस प्रकार मिलता है :—

नाहमस्मि न चान्योऽस्ति ध्येय चात्र न विद्यते।
आनन्दपदसलीन मन. समरसीगतम् ॥[4]

अर्थात् जिस समय योगी यह जानने लगता है कि न तो मैं हूं, न कोई अन्य है और न ध्येय ही यहां विद्यमान है, अपितु उसका मन आनन्दपद में लीन होकर समरसता को प्राप्त हो जाता है, उसी अवस्था को सामरस्य कहते हैं। अभिनवगुप्ताचार्य का मत है कि 'आनन्दशक्ति विश्रान्ते योगी समरसो भवेत्'[5] आनन्दशक्ति मे विश्रान्ति पाने पर ही योगी को समरसता की स्थिति प्राप्त होती है तथा 'चित्ते समरसी भूते द्वयोरौन्मनसी स्थिति.'[6] अर्थात् समरसता की स्थिति प्राप्त होते ही चित्त मे द्वैत के प्रति उन्मनीभाव जाग्रत हो जाता है अथवा वह पूर्ण अद्वैत को प्राप्त हो जाता है। साथ ही अभिनवगुप्ताचार्य के मत से समरसता ही अनुत्तरावस्था है, क्योंकि इस स्थिति में पहुंचकर योगी के लिए फिर और कुछ शेष नही रहता और वह अखड आनन्दघन शिव रूप हो जाता है। यही बात श्रीमत् शंकराचार्य ने सौन्दर्यलहरी मे 'समरसपरानन्दपरयोः'[7] कहकर स्वीकार की है और समरसता द्वारा आनन्द का प्राप्त होना बतलाया है। 'बोधसार' मे श्री नरहरि स्वामी ने भी इस सामरस्य का उल्लेख करते हुए लिखा है :—

---

१—स्वच्छन्दतन्त्र, भाग २, पृ० २७६–२७७। २—वही, पृ० १६१।
३—शिवदृष्टि, पृ० १६ ४—नेत्रतन्त्र, भाग, १, पृ० १६८।
५—तन्त्रालोक, भाग १, पृ० २६। ६—तन्त्रालोक ११।२६।२७४
७—सौन्दर्यलहरी, ३४।

ही शेष रहता है।'[1] अतः इस स्थिति में पहुँचने से पूर्व जीवात्मा समरसता के स्थान पर विषमता की स्थिति मे रहता है और वह तीन मलो तथा षट् कञ्चुको से आवृत होकर विषमता की स्थिति में पड़ा रहता है। यह विषमता ही ससार की अवस्था है, जिसमे भेद की प्रधानता रहती है और सारा विश्व जिससे स्पदित होता रहता है। किन्तु यह विषमता की स्थिति भी उसी चिति या भूमा से उत्पन्न है, क्योकि वह चिति अपनी मायाशक्ति से निरन्तर इसका सृजन करती रहती है और जीवात्मा को व्यामोहित करके विषमता की पीडा से व्यस्त होकर उसे सतत स्पदनशील बनाती है, जिससे वह सुख-दु:ख में लीन रहकर विश्व के कार्यो मे लगा रहता है।[2]

दूसरे शब्दो में यदि कहे तो विषमता लघुत्व या सकुचित अवस्था की सूचक है और इसके विपरीत समरसता बहुत्व या स्वतन्त्रावस्था की सूचक है। यह लघुत्व या सकुचित अवस्था जीवात्मा की स्थिति की ओर सकेत करती है और बहुत्व या भूमा तथा स्वतन्त्रावस्था परमात्मभाव या शिवत्व की सूचक है। विषमता की सकुचित अवस्था में सुख और दु:ख दोनो रहते हैं, जबकि समरसता की स्वतंत्रावस्था में केवल सुख ही सुख अथवा आनद ही आनद रहता है। छादोग्यउपनिषद् में भी 'नाल्पे सुखमस्ति, भूमा वै सुखम्'[3] कहकर उक्त दोनो स्थितियो का स्पष्टीकरण करते हुए बतलाया है कि अल्प में या लघुत्व मे सुख नही है, निश्चय ही जो भूमा है वही सुख है। कामायनी में भी इसी कारण इस सुख-दुःखात्मक जगत को भूमा का मधुमय दान कहकर इस बात की ओर सकेत किया है कि विषमता में से ही समरसता की ओर जाने का मार्ग गया है, भूमा की प्राप्ति भी इसी विषमता से आगे बढने पर हो सकती है और तभी अखड आनन्द भी प्राप्त हो सकता है। किन्तु इस विषमता की स्थिति से छूटकर जीव समरसता कैसे प्राप्त करे ?

इस प्रश्न का समाधान प्रसादजी ने कामायनी मे बड़े सुन्दर ढग से किया है। इसके लिए उन्होंने सभी क्षेत्रो में समरसता की स्थापना पर बल दिया है और इस दार्शनिक विचारधारा को व्यावहारिक जीवन के अनुकूल बनाकर लिखा है कि गृहस्थ जीवन मे नारी और पुरुष के अन्तर्गत रहने वाली विषमता को दूर करके समरसता

१—न दुःखं न सुखं यत्र न ग्राह्यं ग्राहको न च।
न चास्ति मूढभावोऽपि तदस्ति परमार्थत ॥ स्पंदकारिका १।५

२—विषमता की पीड़ा से व्यस्त हो रहा स्पंदित विश्व महान्,
यही दुख सुख विकास का सत्य यही भूमा का मधुमय दान।
—श्रद्धा सर्ग, पृ० ५४।

३—छादोग्य उपनिषद् ७।२३

की स्थापना होना आवश्यक है तथा सामाजिक जीवन मे अधिकारी या अधिकृत अथवा शासक या शासित के अतर्गत व्याप्त विषमता का उच्छेद करके समरसता की स्थापना होना अत्यत आवश्यक है।[1] इतना ही नही वे जानते थे कि बुद्धिवाद के द्वारा मानव का कल्याण नही हो सकता, क्योकि बुद्धिवाद विषमता को जन्म देता है और इसी को अपनाने के कारण विश्व में सर्वत्र सघर्ष, विप्लव, युद्ध आदि दिखाई देते हैं। इसी कारण उन्होने इस बुद्धिवाद के साथ श्रद्धावाद का समन्वय करके अथवा तर्कमयी बुद्धि के साथ श्रद्धामय हृदय का समन्वय करके अथवा तर्कपूर्ण बुद्धि और भाव-सवलित हृदय का समन्वय करके मानवमात्र के लिए समरसता की योजना प्रस्तुत की है।[2]

इस सामाजिक एव सासारिक विषमता के अतिरिक्त उन्होने व्यक्तिगत विषमता का भी अनुशीलन किया है और कामायनी के 'रहस्य' सर्ग में एक व्यक्ति के विषमतापूर्ण जीवन की विडम्बना का उल्लेख करते हुए वतलाया है कि '—

ज्ञान दूर कुछ, क्रिया भिन्न है इच्छा क्यो पूरी हो मन की,
एक दूसरे से न मिल सके यह विडम्बना है जीवन की।[3]

किन्तु इन तीनो—इच्छा, ज्ञान और क्रिया का समन्वय करके उन्होंने अन्त में व्यक्ति के हृदय में व्याप्त विषमता को दूर करके उसके स्थान पर भी समरसता की स्थापना की है और इन तीनो के समन्वय द्वारा मनु की स्थिति का वैसा ही चित्रण किया है, जैसा कि शैवागमो में समरसता को प्राप्त एक योगी की स्थिति का वर्णन मिलता है ; क्योकि कामायनी में भी समरसता को प्राप्त होकर मनु के 'अह' का 'इद' मे पर्यवसान हो जाता है, ममत्व-परत्व का भेद-भाव नही रहता, जीवन-वसुधा समतल हो जाती है और उन्हे सभी पदार्थ समरस प्रतीत होने लगते हैं।[4] फिर वहाँ न कोई ज्ञाता रहता है और न ज्ञेय, न कोई ध्याता रहता है और न ध्येय, अपितु वह चेतन-

---

१—समरसता है सम्बन्ध बनी अधिकार और अधिकारी की।
—इडा सर्ग, पृ० १६२।

२—यह तर्कमयी तू श्रद्धामय, तू मननशील कर कर्म अभय,
इसका तू सव सताप निचय, हरले, हो मानव भाग्य उदय,
सबकी समरसता कर प्रचार, मेरे सुत ! सुन माँ की पुकार।
—दर्शन सर्ग, पृ० २४४।

३—कामायनी, पृ० २७२।

४—वही, पृ० २८७–२८८।

पुरुष-पुरातन अपनी चिरमिलित प्रकृति से पुलकित होता हुआ शोभायमान आनन्द-अम्बुनिधि की भाँति अपनी ही शक्ति से तरंगायित दिखाई देता है।[1]

इसके अनंतर प्रसादजी ने कामायनी में समरसता की उस अन्तिम स्थिति का भी उल्लेख किया है, जहाँ अणु-अणु आनन्द-सुधा-रस मे आप्लावित रहते हैं। अति मधुर गन्धवह चलता रहता है, प्रकृति सर्वत्र आनन्द-उल्लास मे लीन दिखाई देती है, जीवन की मुरली से मनोहर संगीत उठने लगता है, जहाँ अपरिचित भी सब पहचाने से प्रतीत होते हैं, जड और चेतन का भेदभाव मिट जाता है, सर्वत्र एक चेतनता विलास करती हुई दृष्टिगोचर होती है और अखंड आनन्द छाया रहता है।[2] यह स्थिति ही जीव की मुक्तावस्था है, इसी को अनुत्तरावस्था कह सकते हैं और यही वह शिवत्व की अवस्था है, जिसे समरसता द्वारा इसी जगत मे प्राप्त किया जा सकता है।

आनन्दवाद—शैवो के इस आनन्दवाद का मूल रूप उपनिषदो में दिखाई देता है। क्योंकि तैत्तिरीयोपनिषद् में लिखा है कि "आनन्द ही ब्रह्म है। आनन्द से ही समस्त प्राणी उत्पन्न होते हैं, उत्पन्न होकर आनन्द से ही जीते हैं तथा इस लोक से प्रस्थान करते हुए अन्त में आनन्द मे ही प्रविष्ट हो जाते हैं।"[3] इसी तरह नेत्र-तन्त्र मे कहा है कि 'वह ब्रह्म परमानन्द रूप है।"[4] साथ ही आगे लिखा है कि "शिव की वह शक्ति ही चित रूप शिव से अभिन्न होकर अद्भुत आनन्द का प्रसार करती है और समरसता को प्राप्त होकर योगी आनन्दपद में सलीन हो जाता है।"[5] श्री शंकराचार्य ने भी सौन्दर्य-लहरी में 'चिदानन्दाकारं शिव युवति भावेन बिभृषे'[6] कहकर शिव को चिदानन्द रूप बतलाया है। तन्त्रालोक में अनुत्तरावस्था के अन्तर्गत आनन्द की प्राप्ति होना लिखा है[7] और बतलाया है कि शिव की विमर्श शक्ति ही

१—चिर मिलित प्रकृति से पुलकित वह चेतन पुरुष पुरातन,
निज शक्ति तरंगायित था आनन्द अम्बुनिधि शोभन।
—आनन्द सर्ग, पृ० २८६।

२—कामायनी, पृ० २९०–२९४।

३—आनन्दो ब्रह्मेति। आनन्दाद्ध्येव खल्विमानि भूतानि जायन्ते। आनन्देन जातानि जीवन्ति। आनन्दं प्रयन्त्यभिसंविशन्तीति।
—तैत्तिरीय उपनिषद् ३।६

४—यत्तत्तदिति ब्रह्म परमानन्द रूपम्। नेत्रतन्त्र, भाग २, पृ० २९।

५—नेत्रतंत्र, भाग २, पृ० १६५, १६८।    ६—सौंदर्यलहरी, ३५।

७—अनुत्तर यत्तत्रैक तच्चिदानन्द भूतये। तंत्रालोक २।३।१६०

आनन्द रस का स्फुरण करती है। इस आनन्द-स्फुरण करने वाली शक्ति को आनन्द-शक्ति कहा गया है, जो शिव की प्रधान पाँच शक्तियो में से एक है और जिसके द्वारा हृदय में आनन्द का स्पदन इस प्रकार होता है, जिस प्रकार किसी मधुर गीत के सुनने अथवा चदन आदि के सुन्दर स्पर्श करने पर हृदय की मध्यस्थता या तटस्थता दूर हो जाती है और उसके द्वारा व्यक्ति के हृदय में आनन्द स्पदन होने लगता है।[1] यहाँ पर स्पष्ट ही माहेश्वराचार्य अभिनवगुप्त ने आनन्द और रस का सम्बन्ध स्थापित किया है, क्योकि आनन्द की अभिव्यक्ति होने पर जो दशा हृदय की यहाँ बतलाई गई है वही दशा रस की अभिव्यक्ति होने पर भी हो जाती है।

तन्त्रालोक में प्राणायाम की विधि द्वारा भी अखड आनन्द की ओर क्रमश बढने का उल्लेख मिलता है। वहाँ लिखा है कि यद्यपि यह आनन्द रस की भाँति अपने हृदय में ही स्थित है, फिर भी शून्यता में विश्रान्ति होने के कारण पहले योगी निरानन्द रहता है, परन्तु जब वह प्राणायाम द्वारा प्राणवायु के प्रदेश मे प्रवेश करता है, तब उसे 'परानन्द' की प्राप्ति होती है। अपान वायु के क्षेत्र में पहुँचकर वह परानन्द से कुछ आगे बढता है, परन्तु समान-वायु के क्षेत्र में पहुँचते ही वह 'ब्रह्मानन्दमय' हो जाता है। इसके अनन्तर उदानवायु के क्षेत्र मे पहुँचते ही उसे 'महानन्द' की प्राप्ति होती है और व्यानवायु के क्षेत्र में विश्रान्ति करते ही वह समस्त उपाधियो से रहित होकर 'चिदानन्द' प्राप्त करता है।[2] शैवो की यह चिदानन्दावस्था ही मोक्ष की अवस्था है। क्योकि मृगेन्द्रतन्त्र में लिखा भी है कि 'जिस समय योगी योग-विधि द्वारा समस्त चिन्ताओ से परे होकर अपने हृदय में निज रूप का साक्षात्कार करता है, उस समय वह ज्ञान-क्रिया रूप अखण्ड आनन्दमय अव्यय रूप को प्राप्त हो जाता है। वही उस योगी की 'शिवोऽहम्' की स्थिति है, क्योकि उस स्थिति को प्राप्त होते ही योगी अखण्ड आनन्दघन शिव से एक रूप होकर अखण्ड आनन्द का अनुभव करने लगता है और फिर उसे अशिव या अमगलकारी दु खो की ओर लौटकर नही आना पडता।[3] ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी में भी योगी की इस अन्तिम स्थिति का उल्लेख करते हुए बतलाया है कि अन्त में योगी उस अनन्त तत्वसमूह रूपी शिवतत्व मे लीन

---

१—तथाहि मधुरे गीते स्पर्शे वा चन्दनादिके।
मध्यस्थ विगमे यासौ हृदये स्पन्दमानता।
आनदशक्ति सैवोक्ता यत सहृदयो जन ॥

—तत्रालोक २।३।२०९–२१०

२—तन्त्रालोक, भाग ३, पृ० ३४८–३५०।

३—मृगेन्द्रतन्त्र, योगपाद, पृ० ४२।

हो जाता है, जो चिदानन्दघन एवं परमाक्षरविग्रह हैं।[1] इस तरह प्रत्यभिज्ञादर्शन मे शिव को चिदानन्दघन कहा है और चिदानन्दघन रूप शिवत्व की प्राप्ति को ही मोक्ष की प्राप्ति कहा है। इसके अतिरिक्त शैवागमो के आधार पर ही श्री नरहरिस्वामी ने 'बोधसार' मे शिव की आनन्द-सागर से तुलना करते हुए लिखा है कि "शिव आनन्दसागर हैं, उनकी शक्ति उस सागर का आनन्द-वारि है और उनके भूतगण उस आनन्दसागर के जल की बूँदे हैं।"[2] अतः शैवदर्शन में शिव एव शक्ति तथा उनके समस्त अवयवों को पूर्णतया आनन्द-स्वरूप माना गया है।

प्रसादजी ने भी शैवो की इसी आनन्दवादी विचारधारा के आधार पर अपनी 'विनय' नामक कविता मे शक्तिमान परमेश्वर को सदैव आनन्द की तरल वीचियो मे विहार करते हुए बतलाया है।[3] कामायनी में भी शिवत्व को प्राप्त हुए मनु की स्थिति का चित्रण करते हुए 'निज शक्ति तरंगायित था आनन्द अम्बुनिधि शोभन"[4] कहकर इसी आनन्दसागर की ओर सकेत किया है। प्रसादजी ने 'प्रेमपथिक' में तो अपने इस उद्देश्य को भी व्यक्त कर दिया है कि मानव-जीवन का चरम लक्ष्य 'श्रान्त भवन मे टिक रहना नही, किन्तु उस सीमा तक पहुँचना है, जिसके आगे राह नही है अथवा उस आनन्द-भूमि मे पहुँचना है जिसकी सीमा कही नही है।'"[5]

कहने की आवश्यकता नही कि प्रसादजी ने अपने इसी उद्देश्य की पूर्ति कामायनी मे की है, क्योंकि यहाँ वे मानव-जीवन के चरम उद्देश्य को पूर्ण करते हुए आनन्द-भूमि तक पहुँचे है। किन्तु इस उद्देश्य-पूर्ति से पूर्व कामायनी में उन्होने जीवात्मा के मार्ग की उन बाधाओ का भी चित्रण किया है, जो उसे आनन्द-भूमि तक नही पहुँचने देती तथा जिनमे बचकर निकलना अत्यन्त कठिन हो जाता है। ये बाधाएँ 'सौदर्यमयी चचल कृतियों' के रूप में आती है, जो अपने मधुर आकर्षण से जीवात्मा को मोहित करके आगे नही बढने देती।[6] दूसरे, आसुरी प्रवृत्तियाँ उसकी

१—ईश्वरप्रत्यभिज्ञाविमर्शिनी, भाग २, पृ० २६८।

२—आनन्दसागर. शम्भुस्तच्छक्ति र्द्रव उच्यते।
शीकरा इव तामुद्रा स्तदानन्दकणाः गणाः ॥ बोधसार, पृ० ५७५।

३—जो पुण्य और पय पापन को विचारै।
आनन्द के तरल वीचिन में विहारै ॥ चित्राधार, पृ० १५३।

४—कामायनी, पृ० २८६।    ५—प्रेमपथिक, पृ० १६–१७।

६—सौन्दर्यमयी चंचल कृतियाँ बनकर रहस्य हैं नाच रही,
मेरी आँखों को रोक वहीं आगे बढने मे जाँच रही।
—काम सर्ग, पृ० ६६।

पथ-प्रदर्शक बनकर उसे व्यर्थ का सुख-स्वप्न दिखाती हुई मार्ग-भ्रष्ट कर देती है और यह जीवात्मा अबोध होने के कारण उनके बहकावे में आकर प्रसन्नता से नाच उठता है।[1] तीसरे, तर्कमयी बुद्धि उसको अपने तर्कपूर्ण विचारो द्वारा अपनी ओर ऐसा आकृष्ट करती है कि वह जो बुद्धि कहे उसको मानकर अपने यश को अखिल लोक में फैलाने की इच्छा से लोकेषणा में अनुरक्त हो जाता है और अपने गतव्य मार्ग को ही भूल जाता है। इतना ही नही वह यह समझने लगता है कि बुद्धि ने तो मेरे लिए सुख-साधन के सभी द्वार खोल दिये हैं। अत इसे छोड कर आनन्द कहाँ है?[2] कठोपनिषद् में भी कहा है कि 'वह आत्मा तर्कशील बुद्धि से (मेधया) प्राप्त नही होती।'[3] अत. इन बाधाओ के कारण ही जीवात्मा उस आनन्दघन शिव तक नहीं पहुँच पाता।

इसके अतिरिक्त प्रसादजी ने आनन्द-पथ की ओर जाने वाले जीवात्मा के हेतु उन सभी आवश्यक बातो का भी सकेत किया है, जिनको अपनाने के कारण वह सहज में असीम आनन्द-भूमि तक पहुँच सकता है। इसके लिए वे सर्वप्रथम 'कर्म का भोग, भोग का कर्म यही जड का चेतन आनन्द'[4] कहकर जीवात्मा को प्रकृति की ही भाँति सदैव कर्मशील बनने का आग्रह करते हैं और बतलाते हैं कि निरन्तर उचित कर्मों में लीन रहकर ही कोई व्यक्ति विजयी और शक्तिशाली होता हुआ मगलमय वृद्धि एव सुख-समृद्धि को प्राप्त कर सकता है, यह भी आनन्द की एक स्थिति है। दूसरे, वासनात्मक प्रेम की अपेक्षा वे हृदय के शुद्ध प्रेम को अपनाने की सलाह देते हैं और बतलाते हैं कि यह वासनात्मक प्रेम हिंसा, स्वार्थ, अहकार आदि की ओर लेजाकर जीवात्मा को केवल 'जड देह मात्र' के सौन्दर्य में ही अनुरक्त कर देता है, जिससे वह आत्मीयता से दूर होकर ममत्व या 'कुछ मेरा हो' की रागमयी भावना को महत्व देने लगता है और जिसका परिणाम यह होता है कि वह जीवात्मा अपनी अबोधता एव अपूर्णता के कारण समुद्र मे भटकने वाले क्षुद्र यान की भाँति इधर-उधर मारा-मारा फिरता है।[5] परन्तु शुद्ध प्रेम उसे पतन के गर्त्त से उठाकर आनन्द की उच्च एव असीम भूमि मे ले जाता है, जैसा कि श्रद्धा के प्रयत्न द्वारा मनु को आनन्द प्राप्त करते हुए दिखलाया है। तीसरे, आनन्द-भूमि मे पहुँचने के लिए उन्होंने इच्छा, ज्ञान और क्रिया के समन्वय को आवश्यक बतलाया है और कहा है इनकी पृथक्ता के कारण ही जीवात्मा को जीवन की विडम्बना में फँसना पडता है और उसकी मनु की

१—कामायनी, पृ० ११५। २—वही, पृ० १६८–१७२।
३—कठोपनिषद् २।२३ ४—कामायनी, पृ० ५६।

सी दशा होती है। किन्तु जैसे ही वह इन तीनों का समन्वय करके जिसकी मन में इच्छा करता है, उसी को जानने का प्रयत्न करता है और वैसी ही क्रियायें करता है, वैसे ही उसके जीवन में सन्तुलन आता है और वह आनन्द-पथ का अनुयायी हो जाता है। चौथे, आनन्द-प्राप्ति के लिए वे बुद्धि और हृदय के सन्तुलित समन्वय पर अधिक जोर देते हैं और बतलाते हैं कि इन दोनों के समन्वय बिना न तो वैयक्तिक जीवन आनन्दमय होता है और न सामाजिक जीवन ही। क्योंकि कोरे बुद्धिवाद के कारण मानव विभाजन-प्रणाली को अपनाने लगता है, जिससे आत्मीयता नष्ट हो जाती है और सभी भ्रान्त पथ पर चलने लगते हैं।[1] परन्तु जब बुद्धि और हृदय का समन्वय हो जाता है, तभी जीवात्मा को यह ज्ञान होता है कि यह संसार उस चिति का ही स्वरूप है और इसके परिवर्तित रूपों में भी उल्लासपूर्ण अखण्ड आनन्द सतत समाया हुआ है।[2]

इसके अनन्तर प्रसादजी ने जीवात्मा की उस आनन्द-भूमि का भी उल्लेख किया है, जिसे वह आत्म-साक्षात्कार अथवा आत्मीयता का अनुभव करके प्राप्त करता है और जिसकी समता शाम्भव स्थिति में पहुँचे हुए एक योगी तथा रस की पूर्णावस्था का अनुभव करने वाले आनन्द-विभोर सहृदय से की जा सकती है। क्योंकि उस स्थिति में पहुँच कर जीवात्मा और परमात्मा, विश्व और ब्रह्म, जड़ और चेतन आदि में कोई भेद नहीं रहता, प्रकृति और पुरुष दोनों शिव-शक्ति की भाँति सामरस्य को प्राप्त होकर अभिन्न हो जाते हैं और अपनी शक्ति रूपी तरंगों में तरंगायित होकर वह जीवात्मा अखंड आनन्द सागर का रूप धारण कर लेता है। उस क्षण उसे सर्वत्र आनन्द ही आनन्द दृष्टिगोचर होता है, जड़ और चेतन सभी समरस प्रतीत होने लगते हैं, सर्वत्र एक चेतनता विलास करती हुई दिखाई देने लगती है और वह स्वयं चिति रूप होकर आनन्दपद में लीन हो जाता है।[3]

साराश यह है कि प्रसादजी ने प्रत्यभिज्ञादर्शन के उक्त विचारों को काव्य रूप देकर कामायनी में उन्हें इस तरह चित्रित किया है कि जिससे वे विचार दर्शन और काव्य दोनों का समन्वित स्वरूप प्रगट करते हुए व्यावहारिक होकर मानव-जीवन के अत्यन्त निकट आगए हैं और जिन्हें अपनाकर मानव इसी जीवन एवं इसी जगत में सुख और आनन्द को प्राप्त कर सकता है।

---

१—कामायनी, पृ० २३९–२४१। २—वही, पृ० २४२।

३—समरस थे जड़ या चेतन सुन्दर साकार बना था,
चेतनता एक विलसती आनन्द अखण्ड घना था।

—आनन्द सर्ग, पृ० २९४।

## अन्य दार्शनिक विचारधारायें तथा कामायनी

दु खवाद—दुःखवाद का प्रचारक बौद्ध दर्शन है। बौद्ध दर्शन में ससार को दु खपूर्ण वतलाया गया है। महात्मा बुद्ध ने चार आर्य सत्य वतलाये हैं, जिनका मूल आधार दु ख है। वे चार आर्य सत्य क्रमश दु ख, दु ख-समुदय, दु ख-निरोध और दु ख-निरोध-गामिनी प्रतिपद कहलाते हैं। गौतम बुद्ध इस दु ख का वर्णन करते हुए कहते हैं कि 'हे भिक्षुओ! दु ख प्रथम आर्य सत्य है। जन्म भी दु ख है। वृद्धावस्था भी दु ख है। मरण भी दु ख है। शोक, परिदेवना, दौर्मनस्य, उपायास (हैरानी) भी दु ख है। अप्रिय से सयोग होना भी दु ख है। प्रिय से वियोग होना भी दु ख है। ईप्सित वस्तु का न मिलना भी दुःख है। सक्षेप में यह कह सकते हैं कि राग द्वारा उत्पन्न पाँचो स्कध (रूप, वेदना, सज्ञा, सस्कार तथा विज्ञान) भी दु ख हैं।[1] इस तरह गौतम बुद्ध ससार के प्रत्येक कार्य एव प्रत्येक गति-विधि को दुःखपूर्ण मानते हैं।

बौद्धो की इस विचारधारा से प्रभावित होकर ही प्रसादजी ने 'अजातशत्रु' में 'दु ख का भँवर चला कराल चाल में'[2] लिखा है, तो 'स्कदगुप्त' में 'उमड रहा इस भूतल पर दु ख का पारावार'[3] कहा है और 'आँसू' मे तो वे यहाँ तक कह जाते हैं कि 'वेदना विकल फिर आई मेरी चौदहो भुवन में, सुख कही न दिया दिखाई विश्राम कहाँ जीवन में।'[4] इतना ही नही 'चन्द्रगुप्त' में वे स्पष्ट ही लिख गये हैं कि 'मैं स्वय हृदय से बौद्ध मत का समर्थक हूँ, केवल उसकी दार्शनिक सीमा तक—इतना ही कि ससार दु खमय है।'[5]

कामायनी में भी इस दु खवादी विचारधारा का यत्र-तत्र सकेत मिल जाता है। वैसे वे सुख और दु ख को दिन और रात की भाँति निरन्तर आते-जाते बतलाते हैं,[6] परन्तु वे ससार में दु ख की प्रवलता स्वीकार करते है। इसी कारण कभी वे "दु ख जलधि का नाद अपार"[7] सुनते हैं, तो कभी "व्यथा की नीली लहरो बीच विखरते सुख मणिगण द्युतिमान"[8] कहते है, ऐसे ही कभी उन्हे "नभ-नील लता की डालो में इस दुखमय जीवन का प्रकाश"[9] उलझा हुआ दिखाई देता है, तो कभी "कलियाँ जिनको मै समझ रहा वे काँटे विखरे आस पास"[10] प्रतीत होते हैं। इसी

---

१—बौद्धदर्शन, पृ० ६४।
२—अजातशत्रु, पृ० ९३।
३—स्कदगुप्त, पृ० ४१।
४—आँसू, पृ० ५५।
५—चन्द्रगुप्त, पृ० ७१।
६—कामायनी, पृ० ५३।
७—कामायनी, पृ० ८।
८—वही, पृ० ५४।
९—वही, पृ० १५८।
१०—वही, पृ० १५८

भाँति कभी उन्हे यह विश्व हलचल से विक्षुब्ध दिखाई देता है,[1] तो कभी इस विश्व के अन्दर 'दुख की आँधी" एव "पीडा की लहरे" उठती हुई दिखाई देती हैं।[2] ऐसे ही कभी उन्हे जीवन एक "विकट पहेली" जान पडता है, तो कभी ससार इन्द्रजाल प्रतीत होता है और इसमे व्यथायें भरी हुई दिखाई देती है।[3]

साराश यह है कि कामायनी मे बौद्धदर्शन के दु खवाद का सकेतमात्र ही है। वैसे प्रसादजी बौद्धो की भाँति ससार में केवल दु ख ही दु ख नही मानते। वे ससार को सुख-दुःखमय कहते हैं। इतना अवश्य है कि उनकी दृष्टि मे ससार के अन्तर्गत सुख की अपेक्षा दु ख का आधिक्य है और इसी दु ख से मुक्ति पाने के लिए अथवा जीवन को सुखमय या आनन्दमय बनाने के लिए अन्त में उन्होने प्रत्यभिज्ञादर्शन की आनन्दवादी विचारधारा को महत्त्व दिया है।

क्षणिकवाद—क्षणिकवाद का प्रबल प्रचारक भी बौद्धदर्शन है, क्योंकि वहाँ ससार के साथ ही आत्मा को भी क्षणिक एव परिवर्तनशील बतलाया गया है और इसकी तुलना "दीप-शिखा" से की है। 'मिलिंद-प्रश्न' मे लिखा है कि जिस समय राजा मिलिंद ने नागसेन से प्रश्न किया "जो उत्पन्न होता है, क्या यह वही व्यक्ति है या दूसरा ?" इस पर नागसेन उत्तर देते है, "न वही है और न दूसरा।' इस बात को वे 'दीप-शिखा' के उदाहरण से समझाते हैं। "जो दीपक रात के प्रथम प्रहर मे जलता है, क्या रात भर वही दीपक जलता रहता है। साधारण दृष्टि मे यही दिखाई देता है कि रात भर दीपक की एक ही लौ विद्यमान रहती है, परन्तु वस्तुस्थिति यह बतलाती है कि रात के पहले क्षण की दीप-शिखा दूसरी थी, दूसरे और तीसरे क्षण की दीप-शिखा क्रमशः उससे भिन्न थी। फिर भी दीपक जलता रहा। अत. दीपक एक है, परन्तु उसकी शिखा या लौ क्षण-क्षण में परिवर्तनशील है। यही दशा आत्मा की भी है। साधारणतया किसी भी पदार्थ की एक अवस्था उत्पन्न होती है और एक विलीन होती है। यह उत्पत्ति-विनाश का क्रम बराबर चलता रहता है और इस प्रवाह की दोनो अवस्थाओं मे एक क्षण का भी अतर नही रहता। अतः ससार की प्रत्येक वस्तु क्षण-भगुर एव क्षणिक है। विज्ञान की लड़ी प्रतिक्षण परिवर्तित होती रहती है और एक जन्म के अन्तिम विज्ञान के लय होते ही दूसरा जन्म उठ खड़ा होता है।"[4]

बौद्धदर्शन की इस विचारधारा के भी सकेत प्रसाद-साहित्य मे यत्र-तत्र मिलते हैं। जैसे, 'अजातशत्रु' नाटक मे वे लिखते हैं कि 'अणु परमाणु, दुख सुख चचल,

---

१—कामायनी, पृ० २२१। २—वही, पृ० २२२।
३—वही, पृ० २२६। ४—बौद्धदर्शन, पृ० १०४–१०५।

यहाँ वे स्पष्ट घोषित करते हैं कि 'जब पुरातनता के निर्मोक को प्रकृति ही एक पल सहन नहीं करती, तब मानव क्यों उनमें लीन रहे ? उसे भी नित्य नूतनता की ओर अग्रसर होना चाहिए।'[1] इसी कारण वे साहित्य में भी नये-नये प्रयोग करते हुए दिखाई देते हैं और उनकी यह स्वच्छंद मनोवृत्ति कहानी, नाटक, काव्य आदि सभी विधाओं में स्पष्ट दिखाई देती है। उन्होंने कामायनी महाकाव्य का निर्माण भी इसी कारण एक स्वच्छंद प्रणाली पर किया है, जिसमें परम्परागत पद्धतियों एवं रूढ़िगत प्रणालियों का पूर्णत उल्लंघन करके नये प्रकार के वर्ण्य विषय, पात्र, सर्ग, वृत्त आदि का प्रयोग हुआ है। इतना ही नहीं प्राचीन कथानक को युग की स्वतंत्र एवं प्रगतिशील भावनाओं से सम्बद्ध करके इस तरह प्रस्तुत किया गया है कि उसमें प्राचीनता के साथ-साथ मानव-जीवन की समस्त नवीन गति-विधियों का पूर्ण आभास भी मिल जाता है। अपनी इसी मनोवृत्ति के कारण वे प्राचीन पृष्ठ-भूमि पर एक ऐसे नव-निर्माण का कार्य करते हैं, जो पूर्णतया स्वतंत्र एवं मौलिक प्रतीत होता है। कहने की आवश्यकता नहीं कि कामायनी काव्य में उनकी यही मनोवृत्ति अधिक विकसित रूप में दिखाई देती है।

नव अभिव्यंजना-पद्धति—स्वच्छंद मनोवृत्ति के कारण जहाँ प्रसादजी का ध्यान नये-नये वर्ण्य विषयों को लेकर साहित्य की नई-नई विधाओं के निर्माण की ओर गया है, वहाँ वे अभिव्यंजना की नूतन प्रणाली को अपनाने में भी सबसे पहले अग्रसर हुए हैं। उनका कामायनी काव्य आधुनिक युग की अभिव्यंजना सम्बन्धी नूतन प्रणालियों का सर्वोत्कृष्ट ग्रन्थ है, जिसमें कहीं लाक्षणिक प्रयोगों की भरमार है,[2] तो कहीं प्रतीकात्मक शब्दों के द्वारा बिम्बग्राही चित्र अङ्कित किये गये हैं।[3] कहीं व्यंजना का आधिक्य है,[4] तो कहीं उपचार-वक्रता के द्वारा अद्भुत उक्ति-वैचित्र्य के दर्शन होते हैं।[5] सारांश यह है कि कामायनी में प्रसादजी की नूतन अभिव्यंजना-पद्धति का भी पूर्ण विकास दिखाई देता है।

अत. अन्त में यही निष्कर्ष निकलता है कि कामायनी में प्रसादजी के समस्त विचारों, प्रेरणाओं एवं प्रवृत्तियों का पूर्ण विकास हुआ है। यह उनकी वह प्रौढ़ कृति है, जिसमें उन्हें बड़े मनोयोग के साथ अपनी धारणाओं, विचार-परम्पराओं एवं हार्दिक मनोभावों के चित्रण का सुअवसर प्राप्त हुआ है और इसी कारण अपनी बौद्धिक एवं हृदयगत विशेषताओं को पूर्णरूपेण अंकित करके उन्होंने कामायनी की

---

१—कामायनी, पृ० ५५। २—वही, पृ० १५८, १६३, १७६।
३—वही, पृ० ६३, १७५। ४—वही, पृ० ८८, ८९।
५—वही, पृ० ४८–४९।

समाप्ति पर सन्तोष की साँस ली थी। निस्सदेह कामायनी महाकाव्य प्रसादजी के प्रौढ विचारो के सकलित स्वरूप को प्रस्तुत करता हुआ प्रसादजी की सर्वश्रेष्ठ रचना होने के साथ-साथ खडी बोली के गौरव-ग्रथो मे भी विशिष्ट स्थान का अधिकारी है।

## कामायनी मे जीवन-सन्देश

विश्व के सभी महाकाव्य युग-युग की सचित सम्पत्ति के भडार होते हैं। उनका निर्माण मानव-जीवन के आधार पर होता है और वे दुर्बल, पतित एव आपत्तिग्रस्त मानवता को सशक्त, उन्नत एव आनन्दमय बनाने के लिए लिखे जाते है। यही कारण है कि प्रत्येक महाकाव्य मे मानव-मात्र के लिए जीवन-सन्देश अन्तर्निहित होता है और उस सदेश द्वारा वे सम्पूर्ण विश्व का पथ-प्रदर्शन करते हुए मानव-जीवन को कल्याणमय बनाने का प्रयत्न करते हैं।

जिस तरह अन्य महाकाव्यो के द्वारा विश्व के महाकवियो ने मानव-मात्र के लिए जीवन-सन्देश दिये हैं, उसी तरह कामायनी के द्वारा प्रसादजी ने भी निरन्तर द्वयता मे लगी रहने वाली, अनजान समस्याओ में व्यस्त तथा एकता के नष्ट हो जाने के कारण अनन्त कोलाहल एव कलह मे फँसी हुई सकुचित दृष्टि वाली आधुनिक युग की इस 'अभिनव मानव प्रजा सृष्टि' को भी सन्देश दिया है और बतलाया है कि दु खो से घबडाकर ससार से भागने की आवश्यकता नही। यह दु ख तो ईश्वर का रहस्यमय वरदान है, और फिर दुःख और सुख तो रात और दिन की भाँति निरन्तर आते-जाते रहते हैं। अतः दु खो की चिन्ता न करते हुए 'भूमा' की ओर बढने का प्रयत्न करो, जो अनन्त सुखो का भडार है।[1] परन्तु उस भूमा की ओर कैसे बढा जाय? इसके लिए वे 'शक्तिशाली हो विजयी बनो' कहकर विश्व-मानव को कर्मण्यता का सन्देश देते हैं और बतलाते हैं कि निरन्तर कर्मशील रहकर ही मानव मगलमय वृद्धि करता हुआ सम्पूर्ण समृद्धि का स्वामी बन सकता है, विधाता की कल्याणमयी सृष्टि को इस भूतल पर सफलता प्रदान कर सकता है, सर्वत्र मानवता की कीर्ति-पताका फहरा सकता है, उसकी दुर्बलता को दूर कर सकता है तथा शक्ति के समस्त बिखरे हुए विद्युत्कणो को सकलित करके मानवता को विजयिनी बना सकता है।[2]

इसके अतिरिक्त वे जानते थे कि कर्मों की ओर उन्मुख होने वाला मानव प्रवृत्ति-मार्ग को अपनाता हुआ सत्कर्मो की अपेक्षा दुष्कर्मों में भी प्रवृत्त हो सकता है और भूमा की ओर न बढकर अल्पता या क्षुद्रता की ओर जा सकता है। इसके लिए प्रसादजी ने मनु के जीवन की पतनावस्था की ओर सकेत करते हुये कामायनी में